समस्तसूत[1] रीसालूबो[2], श्रीपूरनगरका राव बे।
षेलत वाजी हारीयौ[3], जीता[4] हमारा डाव[5] बै ।।[6] ७०

राणीवायक[7]

राणी कहै सूण रावजी,[8] म[9] करौ चिंता[10] काय[11] बै।
सू कलीणी हू[12] बुध थी,[13] काज करेस्यू समाय बै[14] ।। ७१

१८ वारता—Aईसो राजानै राणी कहीयौ। राजी राजी हूवौ। तठै राणी आपरी दासीनै बोलाय नै कहै—समस्तरायरौ बेटै रीसालूनै जायने केहजे—श्रीकुवरजी साहैवा! राणीजी कहै छै-माहरी वडकुमारपुत्री आपनै दीधी, आप परणीज ने घरे पधारौ। माहाराज कुवर! भला ही पधारया मारो भाग जाग्यो, मार तो राजा वाला सगा छो, येक मारी कीन्या परणौ। ईमौ सूणने वडारण वारे आय नै कुवरजीनू कहीयौ—माहाराजकुवार! राणीजी आपन आसीस कहिछै ने वडी बेटी अनै इनात कीवी छै, सौ आप परणीजौA।

---

नवं। ५ ख राजींद हारीया। ग घ राजा हारीयो। ६ ख कीणने दीया अनुप बे। ग घ कीण नवं दीआ सीस बे। ७ ख थाने। ग घ तोनै। ८. ख राजींद। ९ ख ग घ मत। १० ख ग घ तुम। ११ ख ग राजा वाक्य। १२ ख ग सो (ग तो) राणी। १३ ख मीटे। ग मटै। १४ ख ग लेष (ख लेषे) लीष्या (ग लष्या) छठो। १५ ग भला बुरा। १६ ग माहरा। १७ यह दूहा घ प्रति में नहीं हे।

१८ ग. घ म्हेल। १९ घ छुट। २० ग. पड। घ षग।

१ ख ग समसतसुत। २. ख रसालुआ। ग रीसालुआ। ३ ख हारीया। ग जीतीयो। ४ ख उण जीत्या। ग जीत्या। ५. ख. ग सीस। ६. यह दूहा घ मे अप्राप्त है। ७ ख राणीवाक्य। ग तदी राणी काई कहै—दूहा। घ में नहीं है। ८ ख ग घ राजवी। ९ ख थे मत। ग घ मत। १० ग घ सोच। ११ ख ग घ राज। १२ ग हू सुकलीणी। घ जौ सुकलीणी। १३ ख ग घ असतरी। १४ ख तो करु तुमारो काज वे। ग घ करू तुमारा काज वे।

A–A ख चिन्हित अंश ख ग ग में इस प्रकार हैं–राणी राजा प्रते इसो कहेने दासीने बुलाई कहीयो—थु जाइने रसालुने कहे—कुवरजी! थे राजारो माथो लेने काइ करमो? राजा अगजीतरी बेटी परणो। तरे दासी आय रसालुने इसो जाव कह्यो।

ग राजा राणीनै ऐसो कह्यो। दासीनै बुलावै कह्यो—रसालु नवं जा कंहजे-माहाराज! भला पधारया, माहरे माथै भाग्य, आप पधारया तो कन्या परणो।

घ तदी राजानै कह्यो। कहे नै दासीनै बुलाई। रसालु नवं जाय कहे—ज्यों माहाराज! भला पधारीया, माहरे माथे भाग्य, राज! कन्या परणो।

[कुवरजी इसी सोणने बोलीया—थे कहो सो परमाण छै। पिण मार एण वातरी पूस कोई नई ने वलै कुवरीनी मथै घणा आदमी मूवा, सौ आ कुवरी माहा पापणी छै, सौ म्हे इणरो मूढो देपा नई। इसी सूणन दासी पाछी जायनै राणीनै हकीकत कही। तठै वलै दासीनै राणी कह छै—जा, तु कवरजीन कजै—श्रीमाहाराज कुवार! परणीजो, न आप माथो लेस्यो तीणनै आपने हाथमे काई आवसी? माहरो राज पराव हूय जासी। आप सगै छो, पत्रीवस छो। इतरो अरजै माहारी मानो। तठै कुवरजीनै दासो सारा समाचार कहीया। तठै कुवरजी बोल्या—दुरस छै, पिण ईन तो म्हे कोई परणोजा नही नै दुसरी कवरो हूव तो परणाय देवो, नही तर मै परा जासा। तठै दासी बोली—माराज-कुवार! दुजी तो वेटी मास दसरी छै, सो वालक छै। तिका थानू परणावा कूकर? तठै कुवरजी बोला—मानै दस मासरी डीकरी परणावोजो। म्हारे कोइ अटकाव नही।]

A तठै दासी सूणनै राणीनै कहौ। तठै राणी मास दस री कन्यारो व्याव कीनो। घणा कोड कीया। सूसरै जमाइनै घणौ प्यार वध्यौ। हीव कुवरजी दिन २० रह्य सीप मागी। नठै राजाजी वोल्या—कुवरजी माहव! इतरा वेगा पधारो, निणरो काइ जाव जाणीजै? तठै कुवरजी कहीयौ—श्रीमाहाराज धीरजै,

---

[—] ख. ग घ प्रतियो में निम्नाङ्कित पाठ है—

ख. तद रसालु कहे—इण हत्यारीरो नाम मत लीयो। इणरे वास्ते घणा पुरस मुआ छै। सो नहीं परणा। तदी दासी कहे— मे तो कन्या परणावारे वासते करता हता। माथो लीया राजरे हाये काइ आवसी? अर ओ गुनो माने बगसीस करो अर आप परणो। रसालु कहे—आ तो कन्या न परणा। दुजी वे तो परणा। इसो समाचार दासी आय राणीनु कह्यो। राणी कहे—दुजी कन्या तो मास छरी छै। सो परणे तो परणावां। दासी जाय रसालुने कह्यो—दुजी कन्या तो मास छरी छै। तदी रसालु कहे उवाहीज परणसा।

ग घ तदी (घ तदी रसालु) कह्यो—'कन्या तो नही परणा' ('—' घ. में नहीं है) अणहुतसरी कन्यारो (घ ईण हत्यारीको) नाम ल्यो मति। राजाको माथो ल्यावो। तदी (घ तदी दासो) कह्यौ (घ कही)—माहाराज! मायो लीधा काई हाथमै आवसी? 'माने गुनो बगसो' ('—' घ. मे अप्राप्त है) ये कन्या (घ राजकीन्या) परणो। तदी (घ तदी रींसालु) कह्यौ—आ तो नही परणू, ओर कोई होवे (घ हुवै) तो परणू। 'तदी राण्या कह्यो—माहाराज! मे तो ईणरै वासतै करता था' ('—' घ में यह पाठ नहीं है)। तदी राणी कह्यौ (घ क्यौ)—ओर तो छ मासरी छै (घ ओर तो माह सरीषी छै)। 'तदी राणी ओ कह्यौ' ('—' घ में नहीं है)। तदी रीसालूजी कह्यौ (घ रसालु कहीयौ) वाहीज (घ उवाहीज) परणस्या (घ परणसु)।

म्हारे बारे वरस वनवास करणो छै। सो तो कीया ही जा(ज)वणसी। तीणसू माने सीप दीराइजे, ठीक लागसी। तरे राणीजी कहायो—कुवरजी साहब! बालक कुवरी छै। सो थे तै जावो तो थाहरी सता छै अने रिण देवो तो मोटी वात छै। तठे कुवरजी कहीयो—थे कहै सो दुरस छै, पीण मेह तो लेजावस्या। दाण-पाणी छै तो मे वेगा ही मीलसा। तठे टीको ओभणो करने कुवरजीने सीप दीवो। हीवै कुवरजी राजाजीसू मीलनै घोडै चढीया। तरे बाइनै साथै चलाइ कुवर रीसालूजी च्याल्या जाये से। बाछेथी राणी सोकरीने कह्यो—जायो, बाइने ले आवो, जू बाइने धवरावा। तो वारे दासी आवने कह्यो—बाइ तो सासरै पधारीया। तठै राणी दूहो कहो छैΛ—

दूहा[1] —जलज्यो[2] पासा षेलणा, जलज्यो[3] षेलणहार बे।
दस मासारी ह डीकरी[4], ले गयो कुवर सार[5] बे॥ ७२

---

Λ–Λ चिह्नित अंश की वाक्यावली ख ग घ में अधोलिखित है—

ख तवी राजा अगजीत पडीतानु बुलाया। आछा लग्न जोवाया। आला-नीला कलस कर घणा ऊछावसु रसालुने परणाया तठे कुवरजी दीन १५ रह्या, चालवारो कह्यो—जेउ जणो आणो करवो, माने सीष दीयो, मारे अस्त्री मा साथे मेलो। तव राजा अगजीत कह्यो—वाइ नानी छे, मोटी होसी जद मेलसा। जव रसालु कहे—आणो त्यार करावो, ज्यु चाला। तवी राजा अगजीत पोतारी राणी छाने आणो करायो। बाइने वीदा कीधी। रसालु सारा सीरदारासु मीत, घोडे असवार होय वीदा हुआ चाल्या जाए छै। पुठाथी अगजीत राजारी राणी दासीनै कहे- बाईनु ल्यावो, ज्यु दुध पावा धवारा। तवी दासी कहे--बाइजी तो सासरे पधारग्या। राणी कहे—बाइ नानी छे। भुष लागी होसी, मा वीगर कीम कर रेहसी? तवी दासी कहे—काइ वीलाप करो छो? राणी कहे—पेटरी उपनी छे, तीणथी मोह आवे छे।

ग तदी रीसालुजीनै परणाव्या। घणा महोछव कीधा। दन दस रहे नै चालवा लागा तदी कह्यो—माहरी परणी मा साथे मेलो। तदी कह्यो—बाई नानी छै, मोटी होसी जदी मेलस्या। जदी रीसाल कह्यो—मे तो लेई जास्या। तदी बाईनै साथे ले चाल्या। बाईनै साथे दीधा। तदि रसालु मनमे चितव्यो—अगजीत राजानै उरो बुलावो, अबै तो सगा हूवा छा। राणीनै कह्यो—थारा राजानै उरो बोलावो, माहोमाहे जुहार करा, मेल करे नै मे चाला। तदी राणी कह्यो—मोटा छो, बहुजाण छो, राणीआ ये राजानै कहो। राजा रीसाल माहो माहे जुहार कीधो, घणो रस रह्यो। रीसालुजी चाल्या तवी रांणी दासीनै कह्यो—बाइनै ल्यावो, धवाव। ते दासी कह्यो—बाई सासरै गया।

घ तवी रसालुनै ओछव-महोछव करेनै परणायो। दन १० तथा वो[स] २० सु चालवा लागो तवी कहे माहरी परणी मो साथे मेलो। तवी मा कह्यो—बाई नानी छे, मोटी होसी जदी मेलस्या। तदी माउ दासी कह्यो- बाईजी तो सासरै गया। तवी माउ काइ कहे- ।

१ ख राणी वायक। २ ग जलजो। घ जलयो। ३ ग घ जलजो। ४ ग

१९ वारता—[हेव रीसालू कवर चाल्यौ। सू कठइ तो वसती लाभै छै, कठैई क रोहीमैं रहै छै नै राणीनैं भूप लागौ तरै व्याई हीरणीनैं पकडनैं चूघाय देवौ। ईण रीतसू जावता चालता ईक दिनरै समै मारगमै हालता येक कस्तूरीयो मृग केरके हेठै कुवरजी दीठो। नरै लघू-लाघवी कला करने मृगलानैं पकड लीधो। कोई क गाम ग्राया तठै हिरणनू घणू मीणगार करायौ। भला गुघरा गलामै रापीया। पटु गलारे वाधीयौ। सौनारा सीघ मढाया। मृपमलरी गादी मोरा उपर रापी। ईसा जतनसू हिरणनै लिया वहै छै। तठै येक दिनरै समै येक रुप उपरे सूवटो ने मेणा वेठा कल कर छै। कोणीहीरा पढाया छै। मीनपरो भापा वौलै छै। तठै कुवरजी लघू-लाघवी कलासू सूवा ने मेनानै पकड लीया। कीणही गावमै ग्रायनै पीजरौ करावणौ तेवडचो। इसौ विचार करता एक स्यौगवास नावै गाव ग्रायौ। तठै कुवरजी सूथार रो घर पूछ नै सूथाररै घरे गया। जायनै सूथारनै कहै छै]—

दूहा— रे सूथारजीरा डीकरा, पिंजरीयो घड देय वे।
तास मोहर इक मोलडी, ले तु पिंजर देव वे॥ ७३

---

मेरी छ मासकी कुवरी। ग घ छ मासकी डीकरी। ५ ख. रसालु कुमार। ग. घ कुंग्रर रसाल।

[–]. ख. ग घ प्रतियो मे निम्न वाक्यावली प्राप्त है—

ख. एहवे समे रसालु कुमर ग्रागे चाल्या जाए छे। जाता थका ऐक कस्तुरीयो मृग, एक हरणी जाड नीचे उभा छे। सो रसालुए पकडचा। राणीनु धवरावे। मृगनु पण पाली मोटो करे छे। फेर मारगे जाता एक सुवटो, एक मेना दीठा। सो पकडीया, साथे लीधा। तेहने भणावे छे, गुणावे, षवाडे, षेलावे। मृग, हरणी, सुवटो ने मेना इण चारारा ही घणा जतन करे छे।

ग ऐस्यौ राणी कह्यौ। ग्रवै रीसालु चाल्या जाय छै। जठै राणीनै भुष लागै तठै हरण्या पकडेनै चुपावै। ईम करता वरस ऐक हूवो। एक दीन वीषै चाल्या जाय छै। जाता थका ऐक म्रग हरणी स्मेथ भाड नीचै रसालुयै दिठा। तदि हरण, हरणी ग्रापडचा। कसतुरीया म्रगनै तो राष्यो। हरणीनै तो छोडे दीधी। सो वनमृगनै तो मातो करै छै। ऐक समै रीसालु कोइक गाम गया। तठै सूवो, मैना दीठी। ती वारे रीसालु सुवो-मैणा लीधी। घणा जतनसु राषै छै।

घ तदी रसालु चाल्या-चल्या जायै छै। जठै भुष लागी जठै हीरणी पकडी नै चुषावै छै। ईम करता वरस पच। इक दीन समीयौ सौ वनमृग दीठौ। तणीनै उरो पकड, नै सौ वनमृग्नै तो राप्यौ ग्रर मैनानै छोड दीधा। तदी एक गाममै ग्राया। तठै सुवौ, मैना दीठा तणीनै उरा लीधा।

तुरत मोहर लेई करी, घडीयो पंजर घाट बे।
सूवडो मेना वेसाडीया, जडिया बेहु कवाड बे ।। ७४
जतन करै च्यारु जीवतणा, एक ल्यौ कु वर अपार बे।
पाणी-पथो हयवरौ, च्याव्यै ज्या ता जात बे ।।* ७५

२० [वार्त्ता—इण विध सूपमै च्याराहिरा जतन करता थका घणा दिन हुवा छै। इतरै द्वारका नगरी आया। आगै दरवाजा माहे वडीया। तठै नगरी सूनी दीठी। तठै सूवानै कुवरजी पूछीयौ—औ काई जाणीजै। सूनी नगरी मगली दीसै छै? तठै सूवौ, मैना कुवरजीन कहै छै—श्रीमाहाराज कुवार! आजसू छ महीना पहली अमै आया छौ। सू अठै म्हारा साथरो सूवौ बैठो छौ। म्हे पिण उडता आया छा। तठै मील वेठा वाता कर छा। तठै म्है पीण पूछीयौ—औ नगर सूनो क्यू दीस छै? तरै उण सूवौ कह्यौ—इण सेहरमै राक्षस हौल्यौ छे। सौ आदमीयानै मार पाधा। घणा ज्यान कीया। तिण डरसू वलै मनष्य हु ता सो नामी गया। ईण तरे आ वात सूणी छी। सौ कुवरजी साहैवा ईसा वचन माहेना उण सूवै कह्या। ईण प्रकारै ओ नगर सूनौ हुवो छै।]

[तठै कुवरजी कहीयौ सू सारी हकीकत सूणनै सेहरमै चालीया। हाटै २ वाजार सूणा पडीया छै। तेल, घीरत, मौहरा, कपडौ चावल, दाल, दुसाला, गेहणा, मोती, माणक, हीरा, पना, पूपराज, पीरौजा, वासन, थाली, वाटका अनेक प्रकार की वसता पडो छै। पीण कोइ धणी नई। इण भात देपता देपता राजा भूवनमे गया। तठै सतभूमीयै अवासै चढीया। मेहलामै डेरो कीयो ने सूवाने कुवरजी कह्यो—हु रसोई लेनै आवू छु, जीतरै जावतौ कीजौ। इतरी कुवरजी वजारमे आयने कामेटीयारी हाटमै थाली, लोटा, चरी लीवी नै आटो, घरत, पाड लेने पाछा आया। रसोई जीमण करने जीमीया। ताजा हुवा। हिवै सूवानै कुवरजी कहोयौ—हु राणीरे वास्तै व्यई हीरनो ल्याउ छु, ये जावतो कीजो। ईसौ केहनै घोड चढी नै रोहीमे जावता एक तुरतगी व्याई हीरणी वच्चानै चुघावती देषी नै वचा सूधी लघु-लाघवी कलासू राणीनै वास्तै पकड

*७३-७५ तक के दूहे ख ग घ में अप्राप्त हैं।

[—] ख इम करता वरस पाच हुआ। ऐक दिन फीरता द्वारीका नगरी गया। देषे तो सर्व सुनी पडी छे।

ग ईम करता घणा दीन हूवा। एक दिनकै वीषै धारावाम नगर आव्या। आगै देषै तो धारावाम नगरी सुनी पडी छै, देता मारी छै। नगरी मे लोक कोई नही।

घ तदी धारावास नगरी गया। नगरी सुनी दीठी, देवता मारी।

लाया। राणीनै चूघाई, हीरणीरा जतन करनै आछी जगा रापी। पान-पाणरौ जतनै मोकलो कीयौ। हीवै दीन अस्त हूवौ। तठै कुवरजी सूवानै कह्यौ— थ जावतो घणी करज्यौ, हु राक्षसरौ जाब करी आऊ छु। तठै सूवो बौलीयौ]—

दोहा– राकस धूतारो अछै, मार्‌या पूरना लौक बे।
आप ईकलडा वाहरू, जतना करज्यौ जोग बे॥ ७६
था त्रीना सारी वातडी, सूनी हौय सोसार बे।
कुवर कहहे रे सूवटा, आइ राकस हार बे॥ ७७
मारी नै माथौ ल्यावसू, तौ आगल ततकाल बे।
ईम कहीयो लने बारने, उभौ कुमर न उजाल बे॥ ७८
गोरषनाथजीनै ध्याईयौ, मनमै साहस धीर बे।
इतरै राकस आयौ, वरड करड कृक्कार बे॥ ७९
दत कटका कुदतो, पवन उडावै धूल बै।
ईम चलतो पोले निकट, आयौ राकस मूल बै॥ ८०
कुमर चल्यौ सामो जवे, काढी षडग मूष बोल बे।
बल सभाय रे भूतडा, मारु वाजत ढोल बौ॥ ८१
तब राकस रूपै रवौ, ददुर पग धूज बो।
हुकार वक्कर हुलसीयौ, कुंवर षडग करि पूज बे॥ ८२
श्रीगोरषनाथजीरे ध्यानसू, षडगथी काढ्यौ सीस बो।
राकस वले नही चालीयौ, मारयौ विस्वा वीस बौ॥ ८३*

२१. Aवारता—ईण भातसू रापसनै मारनै माथो लेन कुवरजी सूवा कनै आया। सारी हकीकत कही नै कुवरजो सूवानै कहीयौ—सूवाजी! दाणा-

---

[–] कोष्ठवर्त्ती अश ख ग में निम्न रूपमें वर्णित है।

ख घर, हाट, बाजार, सर्व सुना पडीया छे। रसालु राजद्वारे गया। देषे तो सर्व सभाइ पडी छे। पीण सर्व नगरी माहे जीवमात्र इके ही नही। पछे रसालु नवषडे महीले चढया। उठे डेरा कीधा। घोडो नीचे परो बाधीयो। राणीरा मृग, सुवटो, हीरण, मेनारा, घोडारा जतन करे छे। रसालु राणी ने कहे–आ नगरी आपे वसावसा। एहवो वीचार करता दीन तीन हु[आ]।

ग तदि पैला-पैल रीसालू आव्या। सुना घर, हाट देष्या। नवषडं मैहल चढया। तिठै आप वीसराम लीधौ। आपरो सुवो, मैणा, मृग, घोडो, राणी सूषं रहै छै। ईम करता दिन तीन हूवा।

घ तदी राजारी पौल गयो। मैहला चढयौ। राणीनै मैहलामै ऊतारी। घोडौ पायगा वाघ्यौ। सुवौ, मैना उचा वाध्या। सुवो मैनासु घणो हेत।

* ख ग प्रतियो में उक्त आठों दूहो के स्थान पर निम्न गद्याश उपलब्ध है—

रहे जासी । तठै सूवौजी कहै—श्रीमाहाराजकुवार ! आ वात जोग छै । था करता सारी वात आमीण हुसी ।

हीव कुवरजी सदारा सदाई परभातरै समै घोडै चढणै नीकलै । सो पाच सो पाच पाच कोस ताई सहिररे गिरदाव घोडौ फेरै । तठै कोईक वटाउ निकलै तिननै ल्यावै, हवैली भौलाय देवै । धान, द्रव्य मोकलौ वतावै । ईण भातसू वस्ती करवा माडी । ईण भातसू वरस इग्यारे हुइ गया छै । थोडीसी सहरमै वसती हुई । पाचसै ५०० घररी जमीत हुई । राणी वरस ग्यारेमे हुई ।A

हिवै हिरण इकदा ममाजौगै मृगलो नै कुवरजी वाता करता मृगलौ वोलीयो—श्रीमाहाराजकुवार ! म्हारा जतन आप घणा करौ छो, षाण दाणारी कुमी काई न छै । पिण म्हे गोहिरा जिनाव[र] छो । सो रोहिमै फिरनै चारा, पाणी छै तौ आ नगरी सारी पाछी वसाय देवस्या । ज्यू आपणी धरतीमै नामगी

---

ख रसाल महील उपर बेठा छे । एहवे एक राषसनु रसालु आवतो दीठो । तीको राष्यस माहाक्रोधवत, वीकराल, क्रूड-नेत्र हाथमे काती छे, इसो दुष्ट राष्यस छे । तीणनु सहीरमे आवतो जाणी रसालु दरवाजे आय उभा रह्या । कमाड जडचा । इतरे आधी रात्र गया देत्य आयो । कमाड तोड ने माहे आयो । रसालुए आवतो देषी षडगरी दीधी । देता थका माथो, धड अलगो जाय पडचो । जद रसालुए षाच अलगो समुद्रमे नाष दीधो ।

ग रिसालु दैतनै हल्यो । दैत जाण्यो । अधरात्रे आप हल्यो जाणयै आप दरबाररै दरवाजे ऊभा रह्या । कमाड जडया छै । रात पोहर दोय गई छै । अतरायकमै वैत आयो । रीसालुरा हाथमैं षडग काढचौ छै । कमाड तोडे दैत आयो । रीसालुयै जाण्यौ, षडगरी दीधी । माथो अलगो जाय पडचौ । तदि रीसालु दैतनै अलगौ जायै नाख्यौ ।

घ प्रति मे न तो उक्त दूहे ही है और न इस राक्षस का वर्णन ही है ।

A-A ख पछे रसालु महीला गयो । राणीनु कहे—जीण नगरी उजड कीवी हती, तीणनु आज मे मारीयो । हीवे आ नगरी सुषे वससी । ईसो सुणीनें सर्व राजी हुआ । हीवे सुषे समाधे रहे छे । कस्तुरीयो मृग सूर्य उगा पहीली चरवा जाए छे । पोहर १ दीन चढता घरे आवे छे । पछे रसालु सीकार जाए छे । दीन पाछलो पोर एक रहे, तरे घरे आवे छे । इम सदा ही रहे । इम करता राणी वरस इग्यारेरी हुई ।

ग राजी होई राणीनै आय कह्यो—गाम उजड कीधो थो, तिणीनै तो मारचो छै । अवै गाममै वसती करावा । अस्यो मनमै वीचारचो । तदी रिसालु पोहर दीन चढता सीकार जायै छै पोहर दीन पाछलो रहता सीकारथी आवै छै ।

घ रसालु रूपर सीकार जायै । पाछलो पोहर रहे जदी पाछो आवै । राणी वरस ग्यारेरी हुई ।

तरा मन पूमी हुवै । तीणसू थे आग्या देवै तो रोहिमे चरवा जावा । तठै कुवरजी बोलीया—हीरजी ! आ वात तो थे सा रुही । पिण थान वद पोलनै सीप देवा नै पाछा आवो नही तो पछै थानै कठै जोवता फिरा । तठै हीरण बोलीयो—श्रीमाहाराजकुवार ! आप सरीपा हेतु माणस छोड ने जाता रहु, सो आ वात कदेही जाणज्यो मती ।

दूहा– जो सूरज आथूणमै, उगै दिनमै हजार वे ।
आगन जो सीतल पण करे, तो पिण हु नही वार वे ।। ८४
उत्तम जननी प्रीतड़ी, कीणही क वेला होय वे ।
ते छोडीनै वीसरे, ते जग मूरप होय वे ।। ८५
कुवरजी छाया माहरी, काया नानो मित वे ।
राज सला राजी हुवो, तो मूझ सोष द्यौ हित्य वे ।। ८६
घणा दीनारी प्रीतडी, कीम मुझ छाडी जाय वे ।
रूडा राजिद परपज्यौ, जीवूं ज्यां लग काय वे ।। ८७
कुवर कहै अहो हीरणजी, थां म्हां ईधक सनेह वे ।
जावो चरवा रोहीया, वहिला आज्यो तेह वे ।। ८८]

२२ *वारता—इण भातसू कूवरजी हीरणने सीप दीवी । हिवे सदाई रोहिमै चर-पी आवै । एकदा समाजोगन द्वारकासू सात कोस उपर जलालपटन नगर छे। तठे हठमल पातमाह राज करै छै। उण राकमरा भयसू घणा पीरानू पूजता ने राकसने मारीयो सूणीयौ ने नगर वसावानौ नाम सूणीयौ । तरे पातसा घणी राजी हूवौ । घणी सीरणी-वधाइ वेटी । तिको हठमल पातसा आपरा नगरसू कोस दोय उपर द्वारका सहमी नदी मीठा पाणीरी हुती, तीण माथै वाग लगावानी सला थी, सू राकसरा भयसू हुवो नही । ने(ते) भय मिटचो जाण ने नदी उपरै वाग लगायौ छै । माहीवला फूल हुवै छै । घणी वेला, घणी वेलडीया, गी(नी)लोतरी चीभडा, परवूजा, नीला गोहु, साल, दाल घणी नीपजै छै । इसडो वाग छै ।*

---

[–] ग घ में कोष्ठकगत पाठ अप्राप्त है तथा ख प्रति मे केवल इतना ही अश प्राप्त है—तदी राणी मृग, सूवटा, मेनारी जावता करे । ध्यान, वीनोद, हास्य रामण करे । इसी तरेसु दीन गुदार करे ।

*–* चिह्नगत पाठ ग घ प्रति में अप्राप्त है तथा ख प्रति का पाठ निम्न प्रकार है—पापतो एक सहीर छे। तठे पातसाह हठमल राज करे छे। तीणरे नवलपो वाग छे ।

[सौ येकदा समाजोगमे हीरणजी मजलसा करता कोस पाच ताई जाय निसरचा। तठै आगै बाग आयौ। देषनै माहै ऐठा मल फल-फूल पाया, पिण वागमै जाबतो घणो दीठो। तठै तौ पिण हीरण वीचारीयौ— जौ आ जागा भली छै, मारो चारौ पिण मौकलौ छै, पिण दिनरा तो वेत लागे नही, अवै रातरी चरवानै आवस्या। इसौ विचारनै हीरण पाछो वल्यौ। सू कुमरजीनै आयनै कह्यौ। तठै कुवरजी बोलीया—आज तौ हीरणजी मोडा कु आवीया ? तठै हीरणजी सारी हकीकत कही। तठै कु वरजी सूणनै हीरणीने कहै—

दूहा— **भौम पराई विगाडीया, वागां हुदा फूल वे।**

**रषैयआ जडीमै पडौ, तौ हुयसी सहु धूल बे ॥ ८९**

हिरणवाक्या

**थाह सरीषा म्हारा वाहरू, सो क्यू डरपा जाय वे।**

**षासा म्है फल-फूलडा, नीलडा माहरे दाय वे ॥ ९०]**

२३. Aवारता—ईसौ सूणत प्राण कुवरजी मू छा हाथ घालनै राजी हुयनै कहीयौ—हिरणजी ! हिवै हु थाहरै पूठीरषौ छु। आप त्रिद्रय सदाई हगाम करौ। हीवै हीरण सझ्या पडीया जावै सौ आधि रातरौ पाछौ आवै। यू करता वणा दीन हुवा। अबै तिण वागवाला रषवाला माली पातसाहरौ निजरानै फल-फूल लागा दीसै। ईण भातसू दातरा सेहनाण देषने पातसाह बोलीयौ—अरे वनमाली ! आज काल फल-फूल ईसा सेहनाण सहीत ने थोडा आवै, सो काई जाणीजे ? तठै माली वोलीयौ—माहाराज ! आज काल कोई क जानवर हील्यौ छै। सौ दीनरा जावता घणी करा छा, पीण रातरा वीगाड कर जावै छै। तठै पातसाह रीस करनै बोलीयो— अब गुलाम काफर, ईतनै रोज हमकु षबर क्यु कही नही ? मरदुद अपना माल षराब हुवौ छै, सो तु(ह)मारे ताई मोच नही छै, पीण आज तोने गुण माफ कीया। पिण आज वागमै हम आवगें, वीच अछी जगा वनवाय रषणी हम आवगौ, उस जनावर की सीकार करेगे।A

---

[—] कोष्ठगत गद्य एव पद्य ख ग घ प्रतियो में अनुपलब्ध हैं।

A–A. ख ग घ प्रतियो का पाठान्तर इस प्रकार है—

ख. जठे मृग जाय पातसाह हठमलरे वागमे हमेस चरने आवे छे। इम करतां घणा दीन वतीत हुआ। एक दीन पातसाह तीरे वागवान फल-फुल ले गयो। पातसाह हठमल फल-फुल काणा-कोचरा दीठा। वागवानने पुछ्यो—क्यु मे वागवान ! वहुत दीनसे एसा फल-फुल क्यु लाया, सो कारण काइ छे ? तदी वागवान कही—हजरत, सलामत कवलेयान, अधरातकु वागमे हमेस क्या वलाय आवती हे, सो वाग वीगाडे छे। पातसाह वाक्य—

दुहो— क्यारी[1] केसर द्रायकी[2], फल्या केल अनार वे।

कण चटे[3] इण वागमे, पुछु उणकी[4] सार वे॥

[ ईसौ सून नै माली वागमै आय ने छानी जायगा आछी कर रापी । फूलारी विछायत आछी कीवी छै । ईतरै सभ्या पडो । तठै हठमल पातसाह आपरा तन-मनरा दोय चाकर ले ने कवान, तीर, आवध लेने वाग पधारीया । माली या(आ)यनै हारज(हाजर) हुवौ, मूजरो कर नै जागा बताई । तठै पातसाह तिण जायगा वेठ नै मालीनै कहै—

दुहा— क्यांरा केसर नीलडा, फूली केल अनार वे ।
इण कोटै इण वागमै, आसी ते लंहसी सार वे ॥ ६१
माली कहै पातसाहजी, मूझकु सीष दिराय वे ।
भोजनकी वीरीया हुई, सौ हु जांउ वार वे ॥ ६२
सूण सूण साहिव हठमला, आवेगा तेडा चोर वे ।
हमकु दीजै सीषडी, वहलौ आउ इण ठोर वे ॥ ६३
पातसाह अग्या तेहनै, दीधी माली जाय वे ।
हिव ते हीरणजी हालीया, चारो चरवा आय वे ॥ ६४
सझ्यासू घडी च्यारडी, रात गई तिहां हिरण वै ।
धीमे पग ठवतो वहै, देषी न(चं)दनी कीरण वै ॥ ६५ ]

---

ग घ अनै (घ में नहीं है) कसतुरचो (घ कसतूरीयौ) मृग हठिमल पातसाहरी वाडी चर चर घर आवै छै नीत प्रतै (घ चरै चरै आवै) ईम करता घणा दिन (घ दन घणा) हूवा । ऐक दिनकै समै वागवान फल-फूल लेई पातसाहजी हजुर गयो (घ. फल-फूल ले आयौ, पातसाहरी नीजरै फल-फूल कीधा) । कोई आवो, कोई आपो (घ. कोईक काणो) ईस्या (घ. ईसा) फल-फुल (घ. फुल-फल) देप्या । अतरायकमै (घ. तदी) पातसाहजी बोल्या— (घ. पातसाह वौल्या) क्यु वे वागवान ! 'ईतरा दिनमै ईस्या फल-फूल क्यु ल्यायो' ('—' घ में नहीं है) । तदि (घ तद) वागवान कह्यौ—माहाराज ! 'कोई आधी रात्रै आवै छे, कोई वलाय छै, सो वाग वीगाडी जाय छै, नीत प्रतै आवै छै' । ('—' घ कोईक अधरात रो वागमै आवै छै, वाग वीगाड जायै छै) । तदी हठीमल पातस्याहनै वागवान काई कहै छै (घ. तदी पातसाह वौल्यो—आप आथमतारा वेगा पदारज्यौ । वागवान काई कहै)— । वागवान वाक्य । १ ग घ क्यारा । २ ग. घ दाप का । ३ ग घ ईण कोट । ४ ग घ. पुंछु अणकी ।

[—] ख ग घ प्रतियों में निम्न पाठ मिलता है—

ख वारता—पातसाह साझरे समीए घोडे असवार होय वाग्रमे पधारचा । पातसाह घोडो वाघ, कवाण कसनें वेठो छे । वागवान पीण कने वेठो छे । एहवे रात्र पोहर तीन गई । तरे वागवान पातसाहनु कहे—हजरत, आपरे चउ(र)आ आया हे । तेरे मरजी होवे सो करणा । पीण हमकु तो घरा दीसा सीप देणा । वागवान वाक्य—

सुण सुण साहीव हठमला, आया तुमारा चोर वे ।
हमकु तो घर सीप द्यो, करयजे राजींद जोर वे ॥

२४ [वारता—तठै कुवरजी हीरणने हालतो देषीनै आपनै ठीक हुई। तठै कुमरजी हीरणनै वोलाय नै केह छै—

दुहा– सुणीयै मृगजी आजरी, रयणी गई रे सबे ।
अग-फूरक ठीक पोण, ए सूकनै दुषल सबै ।। ९६
सौ तुम आज इहा रवै, कालै करज्यौ काम बे ।
आज अजाडी उपजे, तीणसू रहौ ईहा धाम बै ।। ९७

हिरणवायक्य—

सूणीयै रीसालूराय की, चरीया वीण मुझ प्राण बे ।
रहता नही साहिब इहा, प्रभु करसी सौ प्रमाण बे ।। ९८
चालता ठी(छी)क छटकीया, सौ वहिलौ आवस बे ।
ईम कही हीरण उतावलो, चाल्यौ मारग देस बे ।। ९९
घूघरीयारा सौरसू, भागो जावे एण वे ।
तुरत वागमे आवीयो, हठमल ज्याण्यो नेण बे ।। १००]

A २५. वार्ता—तठै पातसाह गुघरीयारा झमकसू धरतीरा धमकारसू तीर-कवाण सावचेत करने रूपारा ओटामे जोवै छै। छानो-मानो चालै छै नै मनमै जाणै छै—आज मारा वाग विगाडनवालानू मारसू। ईसौ चितव्यौ थको रूपारी विडमै आवै छै। तठै हठमलरी छाया डीलरी हीरणमै पडी। तठै हीरण उचौ देषीयौ। तठै तीर साधिया थकी पातसाहनै देषीयौ। तठै हीरण पाल साधनै वागरी भीत कुदीयौ। तठै पातसाह लारै भागौ। सो हिरण सताबीसू आपरे

---

वारता—तद पातसाह हठमले वागवानकु सीष दीधी।

ग घ ऐस्यो पातस्या[ह] वागवानकै ताई कह्यौ—भला पातस्याह! सलामत, आप दीन आथमता ऐकला पधारज्यो। तदि पातस्याजि दीन आथमतै ऐकला पधारचा। वागवान वागमै एकलो वैठो छै। आधी रात्र गई छै। अतरायकमै वागवान घुघरा वाजता साभलनै पातस्याहजीसु कह्यो—माहाराज मानै सीष दिजै, थारो चोर आयो छै, अवै आपरी आप जाणो। वागवान पातस्यानै काई कहै[1]—

दूहा– सुणो पातस्या[2] हठीमल[3], आयो थारो[4] चोर वे।
मानै तो घर सीप द्यो, करज्यौ[5] साहीब चोर वे ।।

अथ वारता—तदी पातस्याहजी कह्यौ तु घरजा।

१ घ मे यह गद्य नहीं है। २. घ पातसाह। ३ घ हठमला। ४ घ थाहरो। ५ घ कीज्यों।

[—] ख ग घ प्रतियो मे कुवरजी एव हिरणका गद्य-पद्यात्मक सवाद अनुपलब्ध है।

A–A ख ग घ प्रतियो में २५, २६ एव २७वीं वार्ताओ की वाक्य-रचना इस प्रकार है—

ठीकाणे आयौ, नै पातसाह पोज जोवतो चद्रमारे चादणासू लार आवै छै। रात आधीरा पातसाह पिण सतभोमीया हेठो आयौ। हिरण पातसाने देपने छीप वेठौ नै पातसाह जोवे छै। तितर पपारो जावतुाईरो माहे कुवरजी कीयौ। तठै पातमाह पपारो सूणने वीचारीयौ-ओ हिरण रीसालूरौ छै ने रीसालू जागै छै, कदाचित पवर पडजावै तौ परावी हुवै, तौ अवार तौ कठैई छानौ रहणौ जोग छै नै परभाते हिरणनै सौधनै सीकार करस्या। ईमौ वीचारनै महीलारे पूठवाडे जावण लागौ। तठै महिलारै पूठै आगली वाडी फल-फूलारी हुती नै रीसालूरा परतापसू घणी फली-फूली छै। तिका वाडी पातसाह देप नै माहे जाय सूतौ।

तठै रिसालूनै हिरण याद आयो—रपे आज छीक हुई छै, हिरण कुशले आवै तो भलो। यू सोच रीसालू करै छै। तरै पोहर एक हुई। तठै कुवरजी हिरणरै पूटै आगा। हिरणनै देप्यो नही नै हिरण पातसाहरा डरसू अलगौ ढुढामै छीपीयो। नै कुमरजी सौच करै छै।

दूहा– रे फूटरमल हिरणला, रयणी गई सहु साथ वे।
आयो नही रे हिरणला, हुवौ वैरी हाथ वे॥ १०१

---

ख एहवे मृग घुघरा वाजतां वागरो कोट डाक माहे परच्यो। हठमल कहे—सुण वे, घणा दीन का जाता हता, अब काहा जाएगों। इसो मृग सुणके पाछो भागो। तद पीछे हठमल घोडे असवार होय मृग पुठे दोडीयो। मृग जाणे—आज मने मारसी। मेले नही(नई) पाछो जोवतो, जीभ काढतो, डरतो पाछो जाए छे। वासे हठमल होयके यु कहे—अव तेरी ठीक ल्यु। तदी मृग फीरतो फीरतो रात्ररो मारग भुलो, दीसा चुक हुउ, रसालुरा महीला नीचे होय आगे नीसरचो। तद हठमलवाक्य—

दुहा– जष्य राष्यस वेताल हे, साहुकार के चोर वे।
भागा भागा कहा जात हे, क्यु न करे फीर सोर वे॥ २२

मृग वाक्य

होणहार सो वुध उपजे, भवीतव्य कीणही न हाथ वे।
तेरा नाम हे हठमला, आवो कर मुझ साथ वे॥ २३

वारता– मृग इसो हठमलनु कह्यो। रसालुरा महीला दीसा मृग पाछो फीरच्यो। हठमल पीण पाछा फीर मृग दीसा दोड्यो। मृग नासने नवपडे महीले चढचो। हठमल वीचारे— क्या जाणा, काइ जीनावर छे? कठे ई वेस रह्यो होसी। ओर दीना मृग चरने पाछो आवतो जद रसालु सीकार जाता। जीण दीन मृग आया पेली सीकार चढीया। वासायी मृग राणी तीरे धुजतो, डरतो, नासतो, भागतो, जीभ काढतो, आयो। राणी

२६ वार्ता—इसौ विचारनै कुवरजी राणीनें आयनै कहीयौ—आज हिरण आयौ नही, तिणरी षवर करणे जावू छु, थे जाबताई करज्यौ। हिरण आवै तो जाबतो कीज्यौ। इतरौ कही नै घोडे चढी नै हथीयारा कसीयौ थकौ रोहीरो मारग सोधतो जाय छै। इतरै सूरज उगौ जाणनै हिरण उठ नै च्यारै हो कानी जोवतौ, हलवै हलवै हालतो थकौ महिला आयौ। आगै कुवरजीनै नही दीठा। तठै राणीनै पूछै छे—

दूहा— किहा गया कुवरजी प्रभातका, किण ठामै किण ठोर बे।
राणी कहै रे हिरणला, ताहरी बाहर जोय बे ॥ १०२
रातै नायौ तु हिरणीया, तिणसू षबरनै काज बे।
किहा तु हुतौ हिरणला, कहै तु कारण आज बे ॥ १०३
कुवरजी सोच घणो कीयो, तारै कारण रात बै।
तु इहा कुवरजी रोहीया, ताहरी कहि तु वात बै ॥ १०४

हिरणवाक्य

हिरण कहै राणी रातरी, वात नही कही जाय बे।
मै जीवत मिलीया तिकौ, लहज्यौ अचभो माय बे ॥ १०५
वागा नीलडा चरणनू, पूहता बाहर षी(धी)ठ बे।
लागी हु आगै चल्यौ, इहा हु आयौ नीठ बे ॥ १०६

---

वीचारीयो—आज मृगने डर घणो छै, सो काइ क तो कारण दीसे छे? तदी राणी नवषडे महीले चढी। उप[र]ली भोम चढने देषे तो एक नर रूपवत, कबाण कसीया वाग माहे झाडारा गोठ जोवे छै। इसो देषने राणी हठमलनु कहे—

ग अतरायकमै घुघरा वाजता थका वागमै डाके पड्यौ। अतरायकमै हठीमल पातस्या वोल्या—घणा दिनरो जातो थो, पीण आज ठीक पडसी। अतरो साभले म्रग पाछोही ज दोडचो। तदी हठीमल पीण पाछै हुवो। म्रग मन थकी जाण्यो—आज मोनै छोडै नही। पातस्याहजी कहै—घणा दीनरो जातो थो पिण आज ठिक पडसी। म्रग पाछो नाल नै जिभ काढतो दोडचो। तदि म्रग रातकै समै डरको मारचौ दसा भुल गयो। तदि म्हैलां आगलि नीकल गयो। तें पातस्या मृगनै काई कहै—

दूहा— जाण्या रीष्या विवताल है, साहूकार कै चोर वे।
भाग भाग काहा जात है, वयु न करै तु सोर वे ॥ १८

पातस्या मृगनै काई कहै—

दुहा— होणहार वुध उपजै, भवतव्या कणीहार वे।
तेरा नाम छै हठीमला, आयो कर मुज साथ वे ॥ १९

अथ वात— ऐस्यो मृग कह्यो—कहे नै म्रग दोडचो। आगै जाता मारगै सोच्यौ—हु तो दना भुले गयो, मैहल तो पाछै रह्यो। तदि मृग पाछो फिरचो। मैहलामै आयो। पाछै

छीपायौ तवेला ठाणमै, वाहर पूठै जोर वे ।
जाणू महिलरी वाडीयां, वाहर होसी कोर वे ।। १०७
तिनसू आयो थां कनै, इतरै उगौ भोर वे ।
थांसू मीलवा आवीयौ, वीती मूझमै जोर वे ।। १०८

२७ वार्ता—राणी हिरण-वाता साभलनै मैला चढी, पूठलो वाडीया सामो देपै छै । तठै हठमल पातसाह पिण सूतौ जागीयौ । सौ दाढीरा केसानै फूरकावै छै, आलस मोडै छै । तठै राणी जाणीयौ—हिरणरी वाहर दीसै छै । पिण वरस सोलै अठारै रहतानै हूवा, सो कुवरजीरा तप-तेजसू कोई आपणै नैडो फूरक्यौ नही, नै ओ परौ आदमी वाडीमौ आयनै सूतौ छौ नै परभात हुवा जाग्यौ । निरभय थकौ उभौ, तिकौ तौ कोई तरेदार दिसै छै ? इसौ राणी वीचार न वतलावण कीधी—A

दूहा– वाडी मेहला आदमी, साह अछै किनू चोर वै ।
रूपा छीपायौ क्यूं रह्यौ, ढीलौ हुवौ जू ढौर वै ।।[1] १०९
पर घर पर धरती तणा, भय नही मांनौ छौ मन वे ।
भौम वीडाणी होयसी, घरणी भौमनौ तन वै ।।[2] ११०
काचो कली मत लूवीयै, पाका लागेगा हाथ वै ।
जीवत जावैगा मानवी, नहि कौ विजा साथ वै ।।[3] १११

---

पातस्याह पीण आवे छै । आगे मृग हाफतो-कापतो राणी नपै आयो; राणी आगे आय ऊभौ रह्यौ । रीसालू सीकार गयो छै । तदि राणी वीचार्यौ—आज मृगने डर क्यु छै ? तदी राणी नवपडै महल चढी देख्यौ । देखै तो एक आदमी वाणसु भाड हेरै छै—जाणे मृग भाडमै छप्यौ छै । तदि हठीमल पातस्यानै काई कहै— ।

घ तदी पातसाहा वागमै आया । अतरै घुघरा वाजता सुणीया । तदी पातसाह वोल्यौ—घणा दीना रो जातो थौ पण आज ठीक पडसी । मृग साभलि पाछौ नाठौ । पातसाह पाछै आवे छै । मृग राणी कनै आयौ । जदी राणी जाण्यौ-आज मृगनै डर घणौ छै । जदी गोपडै आये नै देपै तो एक आदमी कवाण-तीर लेनै आवै छै । मृग डरकौ मार्यौ छीप्यौ छै । जदी राणी काई कहै—

१ ख ग घ का पाठान्तर निम्नलिखित है—

राणी वाक्य

दुहा– वागा 'माहेला' मानवी, साहुकार 'के' चोर वे ।
'दरपत ही' छीपतो फीरे, ढाढो 'गमायो के' ढोर वे ।। २४

'–' ग घ माहेला । कै । वागा माहि । हेरै कै ।

२ ३ दोनो दूहे ख ग. घ प्रतियो मे अप्राप्त हैं ।

पातसाहवाक्य[1]

किसका बै[2] आबा आवली[3] , कीसका बै दाष अनार बै[4] ।
किण पूरष हदी गोरडी, कीसका बै दरबार बै[5] ॥ ११२

राणीवाक्य[6]

रीसालू हदी गोरडी, उनका ह[दा] दरबार बै ।
तु कारण क्यू पूछ बै, ताहरै पष वार बै ॥
ईहा तु उभो किम रह्यौ, कैसौ तु हुसीयार बै[7] । ११३

[२८. वारता—ईसी वात कही । तठै हठमल पातसाह वाडी वाहरै आयौ । तठे राणी पातसाहरौ रूप देषतें मूस्ताग हुई । नैण-बाण आमा-सामा छुटा । तठै पातसाह मनमैं जाणीयौ—जै आ तौ मृस्ताक हुई तौ फतै हुई, सारी ही वात सभ्रगैं । ईसौ वीचारनैं हठमल बोलीयौ—अरी राणी ! मारो घोडौ तीसायौ छै, थौरोसौ पानी पावौ तौ भलौ काम करौ । तठै राणो कहै—

दूहा— तौरा नाम हठमला, हठिया छै मैरा भी नाम बै ।
विषकी बेली जौ चरै, तो ईण आदर आम बै ॥ ११४
विष बेलीका ईहा षरा, वाग ई चतुर सूजाण बै ।
आसो चरवा घौडलौ, तौ हु करिस प्रमाण बै ॥ ११५

१ ख हठमलवाक्य । ग तदी हठमल पातस्याह काई कहे । घ तदी पातस्याह काई कहे ।

२ ख कीसका रे । ग घ कीण हदा । ३ ख ग आबली । घ आबली वे राणी ।

४ ख कीसका रे दारम द्राप वे । ग घ कीण 'हदी तु' ('—' घ हदा) अनार वे ।

५ ख ग घ कीण हदी तु गोरडी, कीण हंदा दरबार (ख दुरबार) वे ।

६ ग राणी हठीमल पातस्यानै काई कहै-घ अप्राप्त है ।

७ ख ग घ प्रतियो में ११३वें पद्य एव अर्द्धाली की जगह निम्न दूहा प्राप्त है—
रसालु हदा आवा आबली, रसालु हदा दारम द्राष वे (घ रसालु सीच्या अनार वे) ।
रसालु हदी हु गोरडी, उण हदा दुरवार वे ॥ २६

[—] ख ग घ प्रतियो मे २८, २९ तथा ३०वीं वार्ताओ एव पद्यो का पाठभेद अधोलिखित रूप में मिलता है—

ग वारता—राणी हठमल प्रते इसो जाव दीधो । तद हठमल कहे—मारो घोडो तरस्यो छे, सो पाणी पावो । जदी राणी डरवा लागी । तद हठमलवाक्य—

पातसाहवाक्या

मे हठीया छु हठमला, हठ पातसाह मेरा नांम वे ।
अमृत-वेली मे चरू', जो सीर जावै तो जाय वे ।। ११६

राणीवाक्य

अमृतवेली जो चरौ, तौ घरस्यौ ईहा सीस वे ।
तव आवौ इण मेहलमे, जीवन विस्वा वीस वे ।। ११७
सूण हौ साहीव हठमला, सूरां हदा कांम वे ।
कायर षडग न वावमी, रकण देसी दाम वे ।। ११८
सूरा पूरा सौ हुसौ, आसी तै मेहल मझार वे ।
साई सीसनै दोय नै, आवौ मेहल अटार वे ।। ११९
हठमल मन काठौ करी, मौह्यौ रूप सनेह वे ।
चढवा लागौ चूपसू, पर त्रिय जोडव नि(ने)ह वे ।। १२०
एक षड चढ दूसरै, तीजै षडै जाय वै ।
सातमै चढनै वोलीयौ, थौडासा पाणी पाय वै ।। १२१
म्हे परदेसी दीसावरा, आयाताली जाय वे ।
नानासी नाजक गोरडी, थोडासा पाणी पाय वै ।। १२२
राणी झारी भर लेई, सीतल आछी नीर वै ।
अवल सूगंधा सामूडी, उभी आय नै तीर वै ।। १२३
झारी हठमल्ल हाथ लै, पाणी पीवन हाथ वै ।
झूकीयो सूंगणीरका चूवै(भ्रूवै), जाणै गहलौ वाथ वै ।। १२४

राणीवाक्य

कर ढीला घट सांघूडां, नीर ढुलो ढल्ल जाय वै ।
पथीडौ तिरस्यौ नही, नेयणा रहीयौ लूभाय वे ।। १२५

---

हु हठालु हठमला, हठीया हमारा नाम वे ।
मेगी पाग वत्रीस वड, उपर छोगा च्यार वे ।। २७

राणीवाक्य

तु हठालु हठमना, हठीया तुमारा नाम वे ।
वीषकी वेलडी जो चरे, तो सीर धरी इहा आव वे ।। २८

हठमलवाक्य

हु हठालु हठमलो, हठीया हमारा नमा वे ।
ए अमृतवेलडी मे चरु, जो सीर जावे तो नाप वे ।। २९

इसो कहे हठमल महीने चढयो ।

हठमलवाक्य

हम परदेसी पथीया, आया तीरस्या आज बे ।
जो सूगणी मन रजी कै, आपौ तौ सीझै काज बै ॥ १२६
षरीय उ(दु)हेलि छातीया, बाधी नैणा-बाण बै ।
ताकी त्रीस लागी षरी, राणी करीयै पिछाण बै ॥ १२७
राणी सूण मोहित हूई, कोधी घणूं मनूंहार बे ।
रीसालू हुदी गौरडी, चोरडी करवा त्यार बौ ॥ १२८
माणस ते नही ढोरडा, पर त्रीय राषै नेह बै ।
नारी पत छोडो तुरत, पर पूरषासू नेह बै ॥ १२९
ते नारी गढसूरडी, होवै जगमै हराम वै ।
त्यू ए रीसालूरी गोरडी, हठमलसू हित काम बै ॥ १३०

२९ वारता—इण भातसू जाब-साल करनै हठमल नै राणी बिछायत बैठा । माहो सनेहरी वाता करता, चौपड रमता पातसाह सारी ही वीध रीसालूरी पूछ लीवी, मनरी वात सारो ही लीवी । चतुराईरी कतासूं राणीनै मोहत कीवी ।

---

हठमलवाक्य

एक षड चढी दुसरे, तीसरे षडे आय बे ।
मे परदेसी पथीया, थोडासा पाणी पाव बे ॥ ३०

वारता— हठमल इसो कहीयो । तरे राणी कुजो भर पाणी पावा गई । हठमल पाणी पीवा लागो ।

राणीवाक्य

दुहो— फर चीदा दाव घणो, नीर ढुले ढुल जाय बे ।
पथी नही तु तरसीयो, नेणा रह्यो लोभाय बे ॥ ३१

वारता—जद हठमल पातसाह राजी हुऊ । राणी पीण षुसी हुई । दोनु नव षडे महीले चढचा । चोपड षेल्या ।

हठमल वाक्य

दुहो— चोपड षेले चतुर नर, दस दस मोहर लीगाव बे ।
नटण न पावे सुदरी, द्यो धुर अब्यर दाव बै ॥ ३२

राणीवाक्य

नाहर सेती अधीक वल, साहीव चतुर सुजांण वे ।
हस हस वाता करत सु, वगा (डा)सु कीसो गुमांन वे ॥ ३३

वारता— इम आमा साहमा दुहा-गाहा कहीया, रम्या-षेल्या, भोग-वीलास कीया । हठमल रसालुको षबर पुछी—सीकार कीण वेला जाए छे, कीण वेला पाछा आवे छे तीका कहो । तद राणी कहे— पोहर १ दीन चडता जावे छे, पोहर १ दीन पाछलो रहे, तरे आवे छे । इसो सुण ने हठमल असवार हायने घरे गयो । तठा पछे महीलार वारणे मेना हुती सो बोली—भला भाभीजी ! सवरा हुआ, थाने छ मीनारा पाली मोटा कीया था, सो आज आछो कीनो, पीण रसालु आइने आवणद्यो ।

दूहा— जे पर पूरषां कामनी, हील-मील पेलणहार वे ।
ते पतिनै काकर-समो, गिणै नित की नार वे ।। १३१

३० वार्ता—इसो पातसाह मनमै वीचारी नै राणीनै कहो—'तैरे ताई पातसाहकी मूदी करू, तैरा हाल हुकम, तैरा हुकम सारी पातसाहीमै करूगा । तेरी आण-दाण कोई लोपन पावै नही । धनकी धनीयानी करूगा । इस वातकै वीचै जौ कछू कूड है तो षूदा मैरै ताइ सभा देवेगा । या वातमै कसीर न जाणोयौ । तुमारा हीताकी कवूलायत इस तरफ रहैगी । अरी मेरा नगर नेहडा है । अव तुमारा मनकी तुम करो ।' तठै राणी वोली—पातसाह ! सीलामत, अवी ले चालौ तो ठीक है, नही तो रीसालू आवैगा तो वेत वनैगा नही । तठै पातसाह राणीनै लेनें उठीयो । तठै सूवो नै मेणा पीजरमै वेठो थो । तरै मेना केहवा लागो—

दुहा— दस मास हदी परणीया, कुंवर रीसालू तौय वे ।
सेवता सोलह वरसमै, कीधी तो मनमै जोय वे ।। १३२
रीसालू कुवरनें छोडनें, क्यू जावै घर ओर वे ।
पर पूरषासू नेहडौ, किम कीजै निज जौर वे ।। १३३

---

ग ऐस्यो हठमल पातस्याहनै कह्यो । तदी पातस्याहजी काई कहै—थोडो सो पाणी पावो, तीरस लागी छै । तदी राणी नीची उतरवा लागी । तद राणी पातस्याहरो नाम पुछ्यो । तदी पातस्याह राणीनै काई कहै—

दूहा— मेरा नाम छै हठीमला, नवहथा हठी होय वे ।
मेरी पाघ वतीस वड, उपर छोगा च्यार वे ।। २३

राणी पातस्यानै काई कहै- राणीवाक्य

दूहा— तु हठीमल तु हठीमला, हठीया तेरा नाम वे ।
रपी वेली जो चरै, सीर धरीया आव वे ।। २४

तदि हठीमल राणीनै काई कहै—

दुहा— हु हठवा हठीमला, हठीया मेरा नाम वे ।
रपी वेली जे चरै सीर जाऐ तो जाग्र वे ।। २५

तदि म्हैल चढ्या । राणीवाक्य—

दुहा—ऐक पड दुजै पड, तीजै पड आय वे ।
मे परदेसी पाथीया, थोडो सो पाणी पाव वे ।। २६

वात—राणी पाणीको कुजो भर लाई । पाणी पीवा लागा । राणी काई कहै—

दूहा—कर छींदो क्यु कर पीवै, नीर ढुल ढुल जाय वे ।
पयो नही तीसाईयो, नयणा रह्यो लोभाय वे ।। २७

कोई पडण देउ नही। नै लारै राणी नै पातसाह सोच कीयौ। पातसाह कही–वेटै सूवटै घणी कीवी। अवै तो काम तरेदार छे। दूसो विचारै छै। तिण वेला सूवौ उडने सतभूमीया मेहला उपर आय वेठौ राणी नै पातसाहनै दूहो केह छै A—

[दूहा– है सूगणी म्हे पषीया, किणरे आंवा हाथ वे।
पिण छल कर म्हे छै तरचा, बलि माहरो नही नाथ वे॥ १३५
पिण थै जावो गोरडी, पातसाहरे साथ वै।
माहरो धणी जव आवसी, तद म्हे हौस्यां सूनाथ वे॥ १३६
साइद भरस्यां गोरडी, चौरडी कीधी चोर वै।
सांहां घर पू हती गोरडी, करि करि बहु मनवार वे॥ १३७
पिण को दाय-उपायथी, लासां थांनै इण ठोर वे।
रीसालूरी तुं गोरडी, म्है मैंतै कीधी जोर वे॥ १३८
भला तुम्हे सुषीया हुवौ, म्हे दुषीयारो देह वे।
साहिब करसी सौ भला, पषी पषी सा लेह वे॥ १३९
आजूनौं दिन अति भलो, जीवत रहीया म्हेह वे।
हिव सारा ही थौकडा, करस्या सारा जेह वे॥ १४०

३३ वार्ता—तठै पातसाह नै राणी सूवारा दूहा सूण्या। तरै मनमै जाणीयो–जे सूवटो काम पराव करे तो आज तो ओ काम न करणौ, सूवारै कोइ वता करस्या। इसौ पातसाह विचारने राणीनै कहै—है राणी! आज तो थ अठे ही ज रहौ, साथै ले जाऊ तो सूवौ छूटैपग छै, सौ उडनै कुवरजीनै कहै। कुवर घोडी दपटायने आपाने पोच ने दोन्हाहीनै मार नापै। तिणसू आज मानै सीप हुवै छै नै सूवारे यंक पवनवेग घोडो छै सो ल्यावू छ। तिण माथे थानै चढाय नै एक घोडी मे लेज्यावस्या। ]

---

ग ईतरो कह्यो। तो वारे राणीनै रीस चढी। तदी मैणाको गलो पकडयौ, पीजरा माही थी काढीनै मारी। तदि सुवटो डरप्यो, जाण्यो–मोनै पीण मारसी। तदी सु वे चकोर यकै दाव कीधो। मोनै गरम घणी होवै छै। सुवानै पीजराम्हैथी परो काढयो। तदी सु वो मैणानै मारी तदी सुवो ऊचो जाय वैठो।

घ. तदी राणीनै रीस आई। तदी मैणारो गलो काटयौ। तदी सुवो डरप्यो। सुवो कैहवा लागो–मोने गरमाई घणी हूवै छै। पीजरा माहीथी परो काढीयो। सुवो उडे नै नवषडा मेहल उपरै जाये वैठो।

[ – ] ख ग घ में कोष्ठगत दोहे एव गद्याश अप्राप्त है।

A तठे राणी सूणने बोली–पातसाह ! सिलामत, आप कया सू प्रमाण छै । तिण षौज रमाया सारा हि थोक होसी । आप दिन पाच सात तौ घोडै चढिनै इण ही वेला पधारबो करो, विलास करे नै पधारबो करो । दिन पाच-सात पछै दाव लागसी, सो ही करस्या । धिरा काम सिध हूवै ।

दूहा– **उतावल कीया अलूझीयै, सनै सनै सहु हौय वे ।**
**मालो सींचै सो घडा, रीत आया फल होय वे ।। १४१**
**कांम विचारीनै कहो, रहसी तिणारी लाज वे ।**
**ऊठ कहो उतावला, तो विणसाडै काज वे ।। १४२**
**षिजमत-ब धी रावली, जाणो चित्त मझार वे ।**
**रीसालू नै छोडस्यू , कोइ क डाव अटार वे ।। १४३**
**सूष करस्यू सारी वातरी, पषीडारी पूकार वे ।**
**लागवा नही द्यू एक ही, करस्यू हुय हुसीयार वे ।। १४४**
**आप षूसी पीउ पधारीयौ, दुष म करो कोई आज वे ।**
**साहिब सारा ही हुसी, आंपणा चित्या काज वे ।। १४५**

**३४ वार्ता**—इसा समाचार पातसाहनै कहीया । तठै हठमल सेणासू सीष करनें घरा दीसा हालीयो सो घरे पूहता । ने राणी दीलगीर हुयने सूती । सूवौ सतभौमीया मेहला चढीयौ थको कुवरजीरी वात जोवै छै । A

B इतरै सागी वीरीया हुई । तठै कुवर घोडौ षिलावता आया । आगे सूवानै मेहीलरे इडारे वेठो दीठौ । तठै सूवानै कुवरजी पूछै—

दूहा– **आज उजाडा देसमै, फरहरीया पषाल वे ।**
**चिहु दिसी जावौ चमकतौ, नैणा करीय विसाल वे ।। १४६**
**पीजरीयारा पोढणा, सौ इहा किम तुमे आज वे ।**
**क्या विध वीत क दाषीयौ, कैसा हूवा आज काज वे ।। १४७ B**

---

A-A चिह्नगर्भित पाठ ख ग घ प्रतियो में नहीं है ।

B-B ख ग घ प्रतियो में गद्याश एव पद्यो के स्थान में निम्नाश ही प्राप्त है—

ख एहवे रसालु आया । तदी सुवटो रसालु प्रते काई कहे छे—

ग अतरायकमै रीसालु जी पीण आव्या । अनै सु वो बोल्यो । सुवो रीसालुनै काई कहै—

घ अतरै रसालु आयो । सुवो काई कहे— ।

सूवावाक्य[1]

पच्च[2] पखेरू सात[3] सूवटा[4], नव[5] तीतर दस[6] मोर बे।
राजा रीसालूरा मेहलसै[7], चोरी[8] कर गया चोर बे ॥ १४८

रीसालूवाक्य[9]

चोर इहां कुंण आवीयो, एहवो इहां कुण सूर बे।
साच कहै रे सूवटा, मत बोलेजे कूर बे ॥ १४९[10]

सूवावाक्य[11]

अहो अंहो कुवरजी रीसालूवा, मे नही वोलां झूठ बे।
म्है पिंजरारा वासिया, सो किम मदिर पूठ बै ॥ १५०[12]

[३५ वार्त्ता—तठै कुवरजी मनमै वीचारीयौ—सूवौ-मेणा पिंजरमै हु ता; सो सूवौ महिला उपरे वेठो, तिणरो कारण काईक तो छै ? इसौ विचारनै कुवर मेहला चढिया। तठै सारा हि चरित्र दीठा। सेझ रूदोली, विछाता सल दीठा, पानारा पिक ठामर दीठा। तठै राणीनै जगायनै कुवरजी पूछै छै—

दूहा- आज मेहिल आछौं वणौ, पर हथ लीधो लूट बै।
साचौ कहै बै सूवटौ, राणी कहो पर पूठ बे ॥ १५१
स्यू कीधो रांणी एहवो, चारित्र सलूणा नैण बे।
लट काली नारी कहौ, साच कहौ भोरी सैण बै ॥ १५२

३६ वार्त्ता—है राणी ! सूवै वात कही, सौ साची कै कूडी ? तठै राणी विचारीयो—इण सूवौ हरामपोर मारा चरित्र कुमरजीनु कहिया दिसै छै, पिण माहरा चरित्र आगै कुवरजी कठै पूगसी, कठा ताई साच कढावसी ? इसो विचारनै कुवरजीनै राणी कहै छै—]

---

१ ख सुकवाक्य दुहो। ग. घ. दुहो। २ ख पाच। ३ ४ ग घ उड गया। ५ ग घ दस। ६. ग. न. दोय। ७. ख. राजा रसालुरे मालीये। ग घ रीसालु हदा धवलहर। ८ ग. घ कोई चोरी। ९. १० ११ १२ ख ग. घ में अनुपलब्ध हैं।

[—]. ख ग घ. प्रतियो में केवल निम्न वाक्य ही प्राप्त है—

ख वारता-रसालु सुवटारा इसा वचन सुण ने राणीने कहे-जुउ राणी ! सुवटो काई कहे छे ? राणी कहे—

ग. वारता-ऐस्यो त्रीभाव सुण नै रीसालु राणीनै काई कहे—राणी ! सुवो काई कहे छै ? तदी कह्यौ—

घ. वारता – तदी रसालु कहे—राणी ! सुवौ काई कहै छै ? तदी राणी कहे—

दूहा– कूडौ बोलै छै सूवटौ, मेंना गई अवनास बे ।
तिणसू चूका ढोलडा, राज सुण्याया तास बे ॥ १५३A
हम की लोंयण लोइया, हमथी तोरया हार बे ।
हम ही सेझ हो रूंवली, हम हो न्होष्या तबोल बे ॥ १५४B

[कुंमरजीवाक्य

पिलंग छपीया छाटीया, ढीली भई यबदाण बे ।
तीर भया वीष हो रीया, किम कर चढीय कबांण बे ॥ १५५

राणीवाक्य

ऊ एकलडी महीलमै, तीणथी कीधी चोल बे ।
साच न बोल्यौ सूवटौ, गला हदी रोल बे ॥ १५६]

---

A. इस दूहेके स्थानमें ख. ग घ. में केवल निम्न वाक्य ही प्राप्त हैं—
ख. सुबटो जुठ बोले छे । ग जुठो बोलै छै । घ सुवो धूल षायै छै ।
B. ख ग घ. में निम्न दो दूहे प्राप्त हैं—

रसालुवाक्यं

दुहो– कीण ए लोयण लोइया, कीण ए तोडचा हार बे ।
कीण ए सेजा मुगवली, कीण राल्या तबोल बे ॥ ३५

रांणीवाक्य

हम ही लोयण लोइया, हम ही तोडचा हार बे ।
हम ही सेझा मुगवली, हम राल्या तबोल बे ॥ ३६

ग तवी रीसालु रांणी नैं काई कहै छै[१]—

दूहा– कीण[२] ही लोयण लोईया[३] बे रांणी[४], कीणही[५] तोडचा हार बे ।
कीणही[६] सेजा रूंवली, कीण ही नाष्या[७] तबोल बे ॥ २९

राणीवाक्य

मे ही लोयण लोईया[८] बे कवर[९], मे ही तोडचा हार बे ।
मे ही सेजां रूवली, मे ही नाष्या[१०] तबोल बे ॥ ३०

घ १. तवी रसालु कहै—। २ घ कण ही । ३ घ लुईया । ४. घ में नहीं है । ५. घ. कीण । ६ घ. कीणी । ७. घ राल्या । ८. घ. लुहीमा । ९. घ. मे नहीं है । १०. घ. राल्या ।

[—] कोष्ठगत सदर्भ एव १५५ तथा १५६वां दूहा ग घ. में अप्राप्त है तथा ख. प्रति में एक ही दूहा प्राप्त है जो इस प्रकार है—

रीसालुवाक्यं

पलग छीपाए छाटीये, ढीली भई अबवांण बे ।
तीर भाया हम ले चले, कीम कर चाढो कबांण बे ॥ ३७

A ३७ वार्त्ता—इसो सूण नै कुवरजी उचा जोवा लागा। तठै छातरै पीक नीजर ग्रायो। तठै कुवरजी वोलीया—रांणीजी साहिव! ग्रोर काम तौ थे कीया, पिण छातरे पिक किण लगायो? ग्रो पीकरो तौ जोवार हुवै नै सवा मण लोह डील उपर रापै, तिण विना इतरो उचो न लागै। तरै रांणी वोली—माहाराज कुवार! ग्रो पीक तो मे लगायो छै। ढोलीयै चीती सूती थी तरे मै छातनै वाह्यो। तठै कुंवर वोलीया—दूरस कही छै; पिण काना सूणीया तो न पतिज्यू, ग्राष्या दीठा पतिज्यू। सौ ग्रो ढोलीयो छै, तिण माथै सूय ने पीक वाहा। तठै राणी ढोलीया चित्ती सूय ने पिक नाष्यौ। सौ पीक पूठी माथा उपर ग्राय पड्यौ। इम दोय-तिन वार घणी मेहनत कीवी, पिण पीक पूठो ग्राय पडै। तठै कुवरजी वोलीया—राणीजी! घणी मेहनत कीवी, थाहरा गुण निजर ग्राया।A

Bइतरै सूवौ पिण महिलरा इडांसू उडनै कुवररो हाथरो ग्रगुठा उपरे वेठौ। सूवासू कुवरजी सारी हकीगत केह दीवी। मनमै जाणीयौ–जे कोई पूरप वलवत जोरावर छै, पिण दाणा-पाणी छै तो सारो हि जावतो कर लेस्या। इसो विचार नें कुवरजी सूवानै पूछीयो—सूवाजी! मेना कठै गई? तरै सूवो मनमै जाणीयौ–जै ग्रवै सागै वात कहु तौ राणीरो नाम हूवो, तरै सूवैं कह्यौ—माहाराज कूवार! मनै छोडनै जाती रही। तरै कुंवरजी वोलीया—सूवाजी! ग्रस्त्ररी कीणही री नही छै।B

Cयू वांता करता कुवरजीरो वोल हीरण सूणीयौ। तठै हीरण कुवरजीसू मीलवा ग्रायो। वीती, तीका वात ग्रहमी-सामी पूछी। तठै कुवरजी जाणीयो—निश्चौ हठीयौ पातसाह कहीजै, तीकोइ ज दिसै छै। इसौ विचार नै हीरणनै वरज ने कुवरजी सोय रह्या।C

---

A–A. चिन्हगत पाठभेद ख ग घ प्रतियों में निम्नोल्लिखित है—

ख. वारता– रसालु कहे—देषा, ये मा देषता नवपडाके छाजे तवोल नापो। तदी राणीइ पान-वीडी चावने छाजा सारु तवोल नाप्यो। सो राणीरे पाछो माथा उपर ग्राय पड्यो। जद रसालु कहीयो—थारा गुण जाण्या, थे वेसे रहो।

ग वारता– तदि रीसालु कह्यो—म्हा देपता नापो। तवोल नवपडं छाजै नाप देषालो तो थे साचा। तदि पान चाव्या। तवोल नाप्यो। माथा ऊपरं पाछो ग्रावी पड्यों। तदी रीसालु कह्यौ—ग्रवं वैसो। म्हे जाण्या या(या)नं।

घ तदी रसालू कहे—माह देपता पान तमापु पावी, नवपड्याकं छाजं तावोल नापो। तदी राणी पीक नाप्यो, सो पाछो माथा उपरं ग्रावी पड्यो। रसालु कह्यौ—ये ठकाणं वेसो, यहरो जाणो।

B–B यह ग्रश ख ग घ प्रतियों में ग्रनुपलब्ध है।

C–C ख ग. घ प्रतियों में चिह्नित ग्रप्राप्त है।

Aपरभातरो पूहर हुवौ। तठै घोडै असवार हुई यनै सूवानै ले सीकार चढिया। राणीनै जाबता दिवो। तठै सूवो नै कु वर सहिर बारे जायनै घोडौ छानी जायगामे राषीयौ नै सूवौ ने कु वरजी छानेसे उपरवाडै होय ने मेहलरी वाडीया आयने बेठा।

Bतठै सवा पूहर दिन चढीयो। तठै हठमल पातसाह नवलषै घोडै चढी नै राणीरा मेहला आयो। तठै सूवानै कु वरजी कहीयो—जावो, थे षबर ल्यावो। देषा, राणी एकली छै कै दोकली छै? तठै सूवोजी छानेसे महिला देषने पाछौ कु वरजी पासै आयौ। आय ने दूहो कहो—B

[दूहो– **करसू कर मेलावीया, सेझां लेत सवाद वै।**
**डर किणरो नही कु वरजी, अब मत करी थै वाद बे॥ १५७**

३८ **वार्त्ता**—तठै कु वरजी हथीयारा सझिनै पातसाहरो मारग जाय रूधीयो छै। पाणीपथौ घोडो षीलावै छै। तठै सूवाने कुवरजी कहीयौ—जा, तु षबर दे आव। तठै सूवौ उडनै मैहिला उपर आय बेठौ। टहुका दिया नै समस्या-बध दूहौ केह छै—

दूहा– **आइयो लेष आलाहका, दूष-सूषका विरतत बै।**
**आवेगी यारो मोतडी, पर-बधो कुलवत यै॥ १५८**

३९ **वार्त्ता**—इसौ दूहौ केहने किलोल कर बेठो छे। पाषा फरफराट करै छे। रोम रोम चाचसू समारे छै। इण भातसू घडी येक चरित्र करनें पातसाहनै सूनाय नै बोलीयो—

---

A–A ख ग. घ में निम्न पाठ है—

ख इम करता तीको दीवस वतीत हुउ। बीजे दीन रसालु सीकार चढीया। सुबटानु साथे लीयो। महीला नीचे छाना जाय बेठ रह्या।

ग तदी रीसालु दुजै दीन सीकार जाता सुवानै लारै ले गया। आप सीकाररो मीस करेनै मैहलामै ऐकत जाए बैठा।

घ दूजै दीन सकारको मस करेनै गयौ। सुवा नै हीरणनै ले गयो। सो आघोसो जाये नीचली भुममै छानोसो वैठो।

B–B ख. ग. घ. का पाठ इस प्रकार है—

ख. इतरे हठमल फेर आयो। उचो महीले चढयो। रसालु चढण दीधो।

ग. अतरायकमै पातस्याजी आया। हठीमल उचा चढया। रीसालुयै चढवा दीवो।

घ. अतरै दोरैकै वषत हठमल पातीसाह मैहल ऊपरै चढयौ। रसालु जावा दीधो।

[–] ख ग. घ. प्रतियो में कोष्ठगत गद्यपद्यात्मक अंश अप्राप्त है।

दूहा– आईयो कुंवरजी आवीया, सेहर कनै आश्रांम वे ।
रमो रे पथीडा समझिनै, उड जावो निज धांम वे १५९
इम टहुक्का सरला दीया, सतभौमीनै धांम वे ।
रांणी-हठमल तिहा सूण्यौ, उठीया छोडी कांम वे ।। १६०]

* ४०. वार्त्ता—इसा समाचार सूणनै पातसाह सावचेत हूयने, हथीयार पडिहार लेइने, आपरै घोडै आय नै पागडै पग दीधो । तठै राणी घणी वीरहमे मन्त हूई । तठै पातसाह राजा-मारी चाल पकडनै केह छै—

दूहा– रयणी दुषकी राश भी, भरसी गुंण सताव वे ।
ढोली सहु ढीली पडी, जावो कलेजा काप वे ।। १६१
मे विरहणी विरहा तणी, फोट सूवटा तुझ फोट वे ।
सूघरी घडीय छुटाय दी, जीवत वीधी चोट वे ।। १६२
हठमल हठ कर चालीयौ, निज मारग मन रग वे ।
आगे रीसालू देषीयो, तुरग कुदावे अभग वे ।। १६३*

[४१. वार्त्ता—पातसाहजी आपरा मारगमै चालता आगै रीसालू कुवरनै घोडौ कुदावतौ दीठौ । तठै पातसाह जाण्यौ—आज चोट हूसी । इम चालता आमा-साहमा मिल्या, वतलावण हुई । तठै कुवरजी कहै—रे हठमला वावला ! माहरा महिला माहि चोरी कीधी, तिणरो जाव दिरावो । तठै पातसाह वोलीयौ—तेरा मेहिलका चोर मे हू , तेरे करणा हुवै, सू ते करलै । तठै कुवर वोलीयौ—तु सूरवीर छै तो पेहली हथीयारां हाथ करो । तठै पातसाह वोलीयौ—हु हाथ करस्यू तरै थे कीतगीक वार रेहस्यौ ? यू मनवार करता कुंवर-पातसाह मूछा वट घाल्यौ । तरै रीसा करनै पातसाह सवा मणरो भालो काधै हुतो, सो कुंवर साहमो वाह्यो । तठै कुवरजी कलासू टालीयौ । सो भालो दूर जातो पल्यौ । तठै रीसाल आपरो भालो लेने पाछो वाह्यौ । तिण पातसाहरे छातीमे पूतो वाहिर पार निकल गयो । तरे हठमलजी घोडासू हेठा पडीया । तठे कुवर हेठो उतर ने पातसाह कने आयने कहै छै—

दुहा– नार पराई विलसतां, कांटा पूर तूटाय वे ।
सीस साई जव दीजीये, मीच पडै सूचि काय वे ।। १६४

---

*–* ४०वीं वार्ता का गद्य-पद्यांश ख. ग. घ प्रतियों में नहीं है ।

[—] कोष्टकान्तर्वर्ती ४१वीं वार्ता के गद्य-पद्यात्मक अंश की वाक्यरचना ख. ग घ प्रतियों में इस प्रकार वर्णित है—

सूण रे हठीया पातसा, ताहरो बल हिव फोर बे ।
हठमल धरती लोटात्तो, चोरी पडी सीर चोर बे ।। १६५
हिव रीसालू सीस कूं, वाह्या अपणा षग्ग बे ।
हठमलका सीस कपीया, ते मारगने वगाव बे ।। १६६]

४२ वार्ता—तठै पातसाहनो कालजो काढ, नै घोडारा तोबरामै घाल, नै माथारो लोही छागलामै लेने सेहरमै कुवरजी आया । आगै कीणही री हाटमे चरी लेइ, ने तेलरा घडा भरीया था सूनी हाट माहै, तिण चरीमे तेल लेने लोही भेला कीया, नै आपरे घोडै असवार हुय, ने नवलषो घोडो हाथे पाचने आपरा मेहलारी वाडीमै बाध दीयौ, नै आपरो घोडो सदाई जागा बाधीयो, ने सूवाने कहीयो—पातसाहनै मारीयौ छौ। इतरो केहने तोबरो, चरी जे(ले)ने मेहला कुवरजी आया । आयने राणीने कहीयौ—जे आज सीकार आछी कीवी छै । बडा सीरदारारा साथ भेला हुवा छा सो मेह तो आरोगीयासा ने ताहरै वास्तै लाया छा, सो सभाल लीज्यौ । इतरो कहीने हेठा उतरीया ने हीरण कने गया । अबे थै निसक थका तिण वागमै हगाम करि आवो । इसो केहने सूवाने कहीयौ—जावौ, थे राणीनै जितावणी कर देवज्यो । तठै राणी मास तोबरासू लेने राध्यौ ने तेलरो दीवो कीयो छै । हिवै मासने राधने षाधौ । तठै सूवो थाभै वेसने राणीनै सूणावै छै—A

---

ख हास-वीलास कर पाछो उतरता रसालुए वाट बाधी हती, तीण माहे आय पड्यो । रसालु बोलीयो—हठमल ! तु घणा दीनारो जातो हतो पीण आज हुसीयार हुज्यो, हु मारीया टाल मेलु नही । तव हठमल कहे—हु ताहरो चोर छु; तीण वास्ते पेलो लोह तु कर । तद रसालु कह्यो—पेली लोह तु कर । जदी हठमल कहे—माहरा हाथरी लागा तु कोणने मारसी ? तो ही पीण रसालु पेली लोह न कीधो । तरे हठमल नवहथो जोध-घोडे चढने सवा मणरो भलको साधने रसालुने भलको वाह्यो । तद रसालुए असवार थके टालीयो । अर रसालुए भलको साध हठमलनु वाह्यो । जद माथो आय आगे पडीयो ।

ग तीहा जाए भोग-वीलास कीधो । पोहर एक ताई रहे नै पाछो उतरचौ । तवि रीसालु वोल्यो, कह्यो—हठीमल ! घणा दीनरो जातो थो, आज ठीक पडसी, अबै तु समाव । तदी पातस्याह कह्यो—हू तो थाहरो चोर छु, पैहली तो तु दै । तदी रीसालू कह्यो—हू तो पैहली लोह न करू । तदी हठीमल कह्यो—मेरा हाथकी थ्याकर पीछै कौसकै वैगा ? तदि हठीमल पातसाह नवहथै घोडै चढ्यौ छै । तदि सवा मणको भलको साध्यो । रीसालु टाल्यो । रीसालु हठीमल सामो भलको संध्यौ, हठीमलरं वीधी । माथौ अलगो जाअ पड्यौ ।

घ. पातसाह रमे-षेले नै नीचै उतरचौ । तद रसालु कह्यो—घणा दीनरो जातो थो पण आज ठीक पडसी । रसालु भलको साधं नै हठमाल पातसाहरं वीधी । पातसाह हेठो पड्यौ । मायो वाढीयो ।

A ४२वीं वार्ता की वाक्य-रचना ख ग घ प्रतियोंमें निम्न रूप में लिखित है—
ख जद रसालुऐ हठमनरो कालजो काढ लीधो । चरवी की तेल काढीयो । पछे घरे

